प्रकाशकः—

जयकृष्णदास हरिदास गुप्तः,

चौखम्बा-संस्कृत-सीरिज आफिस,

पो० बाक्स नं० ८, बनारस

The Chowkhamba Sanskrit Series Office.

P. O. Box 8, Banaras.

1954

मुद्रकः—

विद्याविलास प्रेस,

बनारस-१

# प्रस्तावना

सन् १६३१ में नागरी प्रचारिणी सभा ने अपनी वैज्ञानिक शब्दावली संशोधित रूप में प्रकाशित की थी। उसमें गणित को मिलाकर कई वैज्ञानिक विषयों का समावेश था। उस शब्दावली के गणितीय भाग ने पिछले १५-२० वर्षों में गणितीय लेखकों का पथ प्रदर्शन किया है और अभी तक कर रही है। उस शब्दावली में इण्टरमीजियेट तक के अधिकांश गणितीय शब्दों का समावेश है। परन्तु फिर भी बहुत से शब्द छूट गये हैं जो इण्टरमीजियेट की गणित के प्रयोग में आते हैं। हिन्दी में वैज्ञानिक विषयों के लेखकों की संख्या बढ़ती जा रही है। अतएव एक ऐसी शब्दावली की आवश्यकता आ पड़ी है जिसमें इण्टरमीजियेट और बी० एससी० तक के समस्त गणितीय शब्दों का, विशेषकर उन शब्दों का जो उक्त शब्दावली में देने से रह गये हैं, समावेश हो। इसी आवश्यकता की पूर्ति के हेतु यह पुस्तक लिखी गई है।

लगभग ६ वर्ष हुये जब मैंने भारतीय हिन्दी परिषद्, प्रयाग के प्रस्ताव पर एक गणितीय कोष बनाना आरंभ किया था। उस कोष का अंग्रेजी-हिन्दी वैज्ञानिक कोष में समावेश है जिसके प्रथम दो भाग हाल ही में परिषद् ने प्रकाशित किये हैं। उसमें ६००० से अधिक गणितीय शब्दों का संकलन किया गया था। उस कोष में गणित के अतिरिक्त खगोल, भौतिकी, औद्भिदी (Botany) और प्राणिकी (Zoology) के शब्दों का भी समावेश है। अभी तक इन विषयों में इण्टरमीजियेट की भी बहुत कम पाठ्य पुस्तकें बन पाई हैं। यह आवश्यक है कि प्रत्येक वैज्ञानिक विषय में इण्टरमीजियेट और बी० एससी० की पाठ्य पुस्तकें प्रस्तुत कर दी जांय। इसके लिये यह अनिवार्य है कि इनमें से प्रत्येक विषय का एक कोष तैयार किया जाय जिसमें उस विषय के कम से कम बी० एससी० तक के सारे शब्दों का समावेश हो।

इस पुस्तक में कुछ ऐसे शब्द भी दिये गये हैं जिनका प्रयोग बी० एससी० तक की कक्षाओं में नहीं होता। इसका एक कारण है। मान लीजिये कि System एक शब्द है जो बी० एससी० तक की गणित में प्रयुक्त होता है। जब हम इन कक्षाओं की पुस्तकें लिखेंगे तो कई शब्द ऐसे आयेंगे जिनका अर्थ System के अर्थ से मिलता जुलता है। दूसरे शब्दों में, जिनके अर्थों में और System के अर्थ में सूक्ष्मान्तर है, जैसे Class, family, group, order. यदि ऐसे समस्त समानार्थी शब्दों के

लिये हम एक साथ ही पर्याय निश्चित कर लें तो सुविधाजनक होगा। इसीलिये मैंने इस पुस्तक में यथासाध्य समानार्थी शब्दों का समावेश किया है। यह शब्द मैंने अपने ही अनुभव से संगृहीत किये हैं। अतएव अवश्य ही इस ढंग की बहुत सी शब्दमालायें छूट गई होंगी।

मैं संस्कृत का ज्ञाता नहीं हूं, हिन्दी का विद्वान भी नहीं हूं। मैं तो गणित का एक हिन्दी-प्रेमी विद्यार्थी हूं। अतः किसी पाठक का यह प्रश्न करना अनुचित न होगा कि मैंने किस बूते पर ऐसा कार्य करने का साहस किया जिसमें पग पग पर संस्कृत की आवश्यकता पड़े। मुझे अपनी इस अयोग्यता का भान है। अतएव मैंने नये शब्दों के निर्माण करने का दुःसाहस बहुत ही न्यून मात्रा में किया है। इस संग्रह के प्रायः सभी शब्द संस्कृत के प्रामाणिक कोषों अथवा आधुनिक संस्कृतज्ञों की शब्दावलियों से लिये गये हैं।

इस पुस्तक के प्रथम भाग का अधिकांश लेखों के रूप में प्रयाग के मासिक 'विज्ञान' में भिन्न भिन्न अंशों में प्रकाशित हो चुका है। जिस दिन मैंने यह लेख लिखे थे, यह विचार मेरे मस्तिष्क में नहीं आया था कि किसी दिन इन्हें पुस्तक रूप में प्रकाशित करूंगा। परन्तु अब मैं समझता हूं कि इनके प्रकाशित करने से गणितीय जनता का ध्यान इनकी ओर अधिक उग्र रूप से आकृष्ट होगा और अन्य लेखक इनमें दिये गये सुझावों पर अपनी सम्मति देंगे। तभी गणितीय शब्दावली मँजकर और परिष्कृत होकर निकलेगी। इस पुस्तक में दिये गये शब्द प्रस्ताव मात्र हैं। इसमें संदेह नहीं कि इनमें से बहुत से शब्द ऐसे होंगे जिनसे अधिक सुन्दर और उपयुक्त पर्याय अन्य लेखक बना देंगे। यदि पाठकों ने इतनी कृपा की कि अपने तत्सम्बन्धी सुझाव मेरे पास भेज दिये तो मैं उन पर गंभीरतापूर्वक विचार करूंगा और पुस्तक के अगले संस्करण में आवश्यकतानुसार संशोधन कर दूंगा।

इस पुस्तक का प्रथम लेख उस अभिभाषण का मुख्यांश है जो मैंने हिन्दी साहित्य सम्मेलन के ३५ वें अधिवेशन (बम्बई १६४८) में विज्ञान परिषद् के अध्यक्ष पद से दिया था।

मैं अपने मित्र और सहयोगी पं० बाबूलाल त्रिपाठी का आभारी हूं जिन्होंने शब्द निर्माण में मेरी बड़ी सहायता की है। संस्कृत से अनभिज्ञ होने के कारण मैं इस कार्य को उनकी सहायता के बिना कदापि पूरा नहीं कर सकता था।

१५ अगस्त १९५४ ई०

ब्रज मोहन

# विषय सूची

## भाग १

### गणितीय परिभाषा



## भाग २

# संकेताक्षर

( र ) डा० रघुवीर का शब्द

( रा ) बा० रामचन्द्र वर्मा का शब्द

# गणितीय परिभाषा

## ( १ ) वैज्ञानिक शब्दावली

### वैज्ञानिक साहित्य

यह बात तो अब प्रायः सभी विद्या विशारदों ने मान ली है कि इस देश में विज्ञान का विकास तब तक नहीं हो सकता जब तक हमारे विद्यालयों में शिक्षा का माध्यम देशी भाषायें न हो जायँ। इस हेतु हमें सब से पहले देशी भाषाओं में, विशेष कर राष्ट्र भाषा हिन्दी में, वैज्ञानिक साहित्य तैयार करना होगा। अभी तक हिन्दी में वैज्ञानिक साहित्य का अभाव ही रहा है। इस दिशा में छोटे मोटे उद्योग तो कई स्थानों पर हुए हैं परन्तु यदि इन उद्योगों की पश्चिम की किसी भी सम्पन्न भाषा के वैज्ञानिक साहित्य से तुलना की जाय तो वह उद्योग नगण्य ही दिखायी देंगे। यह कहना अधिक उपयुक्त होगा कि दोनों की तुलना हो ही नहीं सकती क्योंकि बाहुल्य और शून्य में कोई समानता नहीं है।

इस परिस्थिति के कई कारण हैं। एक प्रत्यक्ष कारण तो यह है ही कि अभी तक हमारे देशमें शिक्षा का माध्यम एक विदेशी भाषा रही है। जब कभी शिक्षा के माध्यम का प्रश्न उठाया जाता था, हमें यह टकसाली उत्तर दिया जाता था कि शिक्षा का माध्यम हिन्दी कैसे हो सकती है जब हिन्दी मे वैज्ञानिक और पारिभाषिक विषयों का साहित्य ही उपलब्ध नहीं है। यह कितना लचर बहाना है। यह तो ऐसाही है जैसे कोई यह कहे कि "मैं तब तक नदी में पैर नहीं रखूँगा जब तक मुझे तैरना न आ जाय।" वैज्ञानिक अथवा पारिभाषिक विषयों की पुस्तकें आकाश से

नहीं टपका करतीं। प्रकाशक उसी प्रकार की पुस्तकें प्रकाशित करते हैं जिसकी माँग हो। जब तक हिन्दी शिक्षा का माध्यम न हो जायेगी तब तक वैज्ञानिक विषयों की हिन्दी पुस्तकों की माँग ही बाजार में उत्पन्न नहीं होगी। हिन्दी में वैज्ञानिक साहित्य का सृजन हिंदी को शिक्षा का माध्यम बनाने का परिणाम होगा न कि कारण। परन्तु अब तो देश की बागडोर हमारे ही हाथों में आ गई है। परिणाम स्वरूप देश की कई प्रान्तीय सरकारों ने इस दिशा में पग बढ़ाया है। इसमें तनिक भी सन्देह नहीं कि आज से कुछ ही वर्षों में हिन्दी में वैज्ञानिक और पारिभाषिक विषयों की पुस्तकें प्रचुर मात्रा में तैयार हो जायेंगी।

## वैज्ञानिक शब्दावली

हिन्दी में वैज्ञानिक साहित्य के अभाव का दूसरा कारण यह है कि अभी तक हिन्दी में वैज्ञानिक शब्दावली बन नहीं पायी है। पिछले ६० वर्षों में इस दिशा में थोड़े बहुत छिट फुट प्रयत्न होते रहे हैं। परन्तु अभी तक हमारी शब्दावली न प्रचुर है न उपयुक्त न सम्पूर्ण। मैं यह मानता हूँ कि यह एक वास्तविक कठिनाई है जिसके कारण हमारे वैज्ञानिक साहित्य की गाड़ी रुकी पड़ी है। शब्दावली निर्माण का कार्य जितना महत्वपूर्ण है उतना ही कठिन; दूर से देखने में जितना सुगम है, वास्तव में उतना ही कण्टकाकीर्ण। यह कार्य ऐसा नहीं है जिसे कोई एक दो या दो चार व्यक्ति मिलकर एक दो वर्ष में भी पूरा कर सकें। इस कार्य के लिए एक विस्तृत आयोजन चाहिए। एक सार्वदेशिक आधिकारिक संस्था बनाई जाय जिसमें प्रत्येक वैज्ञानिक विषय के दो दो चार चार विशेषज्ञ रक्खे जायँ जो अपना पूर्ण समय इसी कार्य को दें। इस संस्था में प्रचुर संख्या में हिन्दी और संस्कृत के विद्वान मनोनीत किए जायँ। इसके अतिरिक्त संस्था को पर्याप्त मात्रा में सहायक, लिपिक ( क्लर्क ) और अन्य कर्मचारीगण दिए जायँ। संस्था को द्रव्य और अन्य साधनों की कोई कमी न हो। यह

कार्य लाख दो लाख रुपये में नहीं हो सकता। इसके लिए प्रचुर मात्रा में धन चाहिए। जब इस प्रकार की संस्था बने और उसे पूरे साधन उपलब्ध हों तब यह आशा की जा सकती है कि सारे वैज्ञानिक विषयों की एक प्रामाणिक हिन्दी शब्दावली १० वर्ष में तैयार हो जाय। यह विषय बड़ा महत्वपूर्ण है और मैं स्वयं भी कई वर्ष से इसी दिशा में अपनी तुच्छ क्षमता के अनुसार कार्य कर रहा हूँ। अतएव इसी विषय पर इस लेख में मैं अपने विचार विस्तारपूर्वक व्यक्त करना चाहता हूँ।

## शब्दावली की आवश्यकता

कुछ लोगों का मत है कि हिन्दी में वैज्ञानिक शब्दावली बनाने की आवश्यकता ही क्या है ? इन लोगों के विचार में अंग्रेज़ी की वैज्ञानिक शब्दावली अन्ताराष्ट्रीय रूप धारण करती जा रही है। क्यों न हम उसीको अपना लें। यदि हम अपनी एक नई शब्दावली बनाने का प्रयास करेंगे तो देश की बहुत सी शक्ति उस कार्य में लग जायगी। क्यों न इस शक्ति को बचा लिया जाय और रचनात्मक कार्य में लगाया जाय। दूसरी बात यह है कि हमारे विद्यार्थियों और अध्यापकों को, जो अंग्रेज़ी शब्दावली के अभ्यस्त हैं, एक नई शब्दावली सीखनी पड़ेगी जो उनके मस्तिष्कों पर मूलभार हो जायगी। हिन्दी शब्दावली के निर्माण से तीसरी हानि इन लोगों के विचार में यह होगी कि हम लोग वैज्ञानिक दौड़ में पश्चिम से पीछे रह जायेंगे। यदि हम लोग दस बीस वर्ष शब्दावली के बनाने में लगा देंगे तो आज का विज्ञान दस बीस वर्ष आगे बढ़ जायगा। जब तक हम विज्ञान की नयी खोजों से सम्बद्ध नए शब्दों के लिए हिन्दी पर्याय निर्माण करेंगे तब तक वैज्ञानिक विषय दस बीस वर्ष और आगे बढ़ जायेंगे। वैज्ञानिक ज्ञान के साथ साथ हम कभी चल ही न सकेंगे। पश्चिमी देशों के वैज्ञानिकों से हमारा सम्पर्क टूट जायगा और हम कूप मण्डूक बन जायेंगे।

मुझे इस प्रकार के तर्कों में तनिक भी तथ्य दिखाई नहीं देता। मेरी तो निश्चित धारणा है कि ऐसे तर्क अधिकतर वही लोग उपस्थित करते हैं जिन्होंने शब्दावली की समस्या पर तनिक भी समय न लगाया हो। मुझे विश्वास है कि जो कोई व्यक्ति भी व्यावहारिक रूप से इस प्रश्न पर विचार करेगा वह इसी निष्कर्ष पर पहुँचेगा कि अंग्रेज़ी की शब्दावली से हमारा कार्य एक दिन भी नहीं चल सकता। उदाहरणार्थ मैं दो एक वाक्य रसायन से लेता हूँ—※

*Ethyl alcohol* occurs naturally in the form of its *esters* with *organic acids* in many *essential* oils and fruits.

यदि इस वाक्य में हम पारिभाषिक शब्दों को ज्यूं का त्यूँ रहने दें तो इसका अनुवाद इस प्रकार होगा:—

Ethyl alcohol प्रकृति में esters के रूप में बहुत से essential तेलों और फलों में organic acids के साथ पाया जाता है।

पाठक कहेंगे कि मैं कदाचित वाक्य को जानबूझ कर बिगाड़ रहा हूँ। परन्तु मैं कहता हूँ कि मैं वाक्य को यथा साध्य सँभालने का उद्योग कर रहा हूँ। इस वाक्य में मैंने केवल उक्त पारिभाषिक शब्दों को ही अंग्रेज़ी रूप में रक्खा है। शेष शब्दों में कई ऐसे हैं जो अपारिभाषिक कहे जा सकते हैं। यदि उनको भी ज्यूँ का त्यूँ रखा जाय तो अनुवाद इस प्रकार होगा:—

Ethyl alcohol प्रकृति में esters के form में बहुत से essential oils और fruits में Organic acids के साथ पाया जाता है।

---

※ मेरी समझ में इन को अंग्रेजी शब्द भी नागरी लिपि में ही लिखने चाहिये परन्तु इस विशिष्ट प्रसङ्ग में रोमन लिपि में ही लिखना वांछनीय दिखाई देता है। यह बात आगे चलकर स्पष्ट हो जायगी।

मैं अपना तात्पर्य स्पष्ट करने के लिए एक वाक्य और लेता हूँ।

The *aqueous* layer which still contains *acetone* and other impurities is mixed with powdered *anhydrous calcium chloride* whereby a *crystalline compound* of the composition $Ca\,Cl_2\ 4CH_3\ OH$ separates out.

इस वाक्य में भी यदि तिरछे लिखे हुये शब्दों को ही ज्यूँ का त्यूँ रखा जाय तो इसका अनुवाद इस प्रकार होगा—

Aqueous परत में, जिसमें अब भी Acetone और अन्य अशुद्धियाँ विद्यमान हैं, पिसा हुआ Anhydrous Calcium Chloride मिला दिया जाता है जिससे एक Crystalline Compound जिसकी रचना $Ca\ Cl_2\ 4CH_3\ OH$ है, अलग हो जाता है।

इस वाक्य में भी कई शब्द और भी ऐसे हैं जो वास्तव में परिभाषिक हैं—जैसे—

Layer, impurities, mixed, powdered, composition.

यदि इन शब्दों को भी ज्यूँ का त्यूँ रखा जाय तो हमारा हिन्दी अनुवाद और भी भद्दा हो जायगा।

अब तनिक इन दोनों वाक्यों के यथाकथित हिन्दी अनुवादों पर विचार कीजिए। क्या इस ढंग की भाषा से कभी भी हमारे वैज्ञानिक साहित्य की आवश्यकताओं की पूर्ति हो सकती है: पहला प्रश्न तो मैं इस ढंग की भाषा के समर्थकों से यह करना चाहता हूँ कि "आप लोग अंग्रेजी के पारिभाषिक शब्द रोमन लिपि में ही अपनाना चाहते हैं या उन्हें नागरी लिपि में लिखेंगे।" यदि रोमन लिपि में ही अपनायेंगे तो इसका अर्थ यह होगा कि हमारे विद्यार्थियों को नागरी लिपि के अतिरिक्त एक अन्य लिपि सदैव सीखनी होगी। तनिक सोचिए कि हमारे भविष्य के विद्यार्थियों

के मस्तिष्क पर कितना अनावश्यक बोझ यह लोग डालना चाहते हैं ; इसके अतिरिक्त हमारे मुद्रणालयों में सदैव रोमन लिपि की मुद्रायें भी रखनी पड़ेंगी। हिन्दी की छपाई तो यूँ ही कठिन है। एक बड़ी भारी कठिनाई यह और बढ़ जायगी। बहुत से कार्यालयों में हिन्दी मुद्रलिख (टाइपराइटर) के अतिरिक्त अंग्रेजी मुद्रलिख भी रखने पड़ेंगे। प्रेस के कम्पोज़िटरों और कार्यालयों के बहुत से क्लर्कों को दोनों लिपियाँ सीखनी पड़ेंगी। इसमें देश की धन, जन शक्ति का कितना ह्रास होगा, कदाचित इसका अनुमान इन लोगों ने नहीं लगाया है।

अब मान लीजिए कि हम अंग्रेज़ी के पारिभाषिक शब्द नागरी लिपि में लिखना स्वीकार कर लें तो उपरिलिखित दूसरा वाक्य इस प्रकार का हो जायगा—

एक्वियस परत में, जिसमें अब भी एसीटोन और अन्य अशुद्धियाँ विद्यमान हैं, पिसा हुआ एन्हाइड्रस कैल्शियम क्लोराइड मिला दिया जाता है, जिससे एक क्रिस्टैलाइन कम्पाउण्ड, जिसकी रचना सी-ए सी एल २ ४ सी एच ३ ओ एच है, अलग हो जाता है।

इस ढंग की भाषा हमारे भविष्य के कितने विद्यार्थियों के गले के नीचे उतर सकेगी? एक ऐसे विद्यार्थी को जो रोमन लिपि और अंग्रेज़ी भाषा नहीं जानता, हम किस प्रकार समझायेंगे कि सी-ए का क्या अर्थ हुआ और सी-एल का क्या अर्थ हुआ। यदि हम विद्यार्थियों को नागरी लिपि में ही रोमन वर्णमाला का ज्ञान भी करा दें तो भी यह तथ्य उसे कैसे हृदयंगम होगा कि सी-ए का अर्थ है 'कैल्शियम' और सी-एल २ का अर्थ है 'क्लोरीन'। एक बात और भी है। आज हमारे विद्यार्थी इण्टरमीजियेट तक अंग्रेज़ी भाषा का पर्याप्त ज्ञान प्राप्त करके उच्च वैज्ञानिक विषयों में पदार्पण करते हैं, तो भी वैज्ञानिक विषयों के सहस्रों नहीं लाखों पारिभाषिक शब्द ऐसे हैं जिनका मूल वह लोग समझ नहीं पाते। अंग्रेज़ी की वैज्ञानिक शब्दावली के अधिकांश शब्द लैटिन और ग्रीक से लिए गए हैं। यही

कारण है कि ये शब्द अंग्रेज़ी भाषियों को भी अपरिचित लगते हैं। अपने परिचितों में से प्राणिकी (ज़ूओलोजी) के किसी एम. एस-सी के विद्यार्थी अथवा किसी अध्यापक को ही पकड़ लीजिए और उससे पूछिये कि कितने प्रकार के प्राणि परिवारों के पारिभाषिक नाम उनको याद हैं। मुझे विश्वास है कि ऐसे शब्दों की संख्या ५ प्रतिशत भी न निकलेगी। फिर उससे यह पूछिए कि जो शब्द उसको स्मरण भी हैं उनमें से कितने ऐसे हैं जिनके मूल और उत्पत्ति वह समझता है। ऐसे शब्द और भी कम निकलेंगे। जब आज यह दशा है तो भविष्य में, जब हमारे विद्यार्थी सारी वैज्ञानिक शिक्षा हिन्दी में प्राप्त करेंगे और उनका अंग्रेज़ी भाषा का ज्ञान बहुत कम अथवा नगण्य होगा, तब उनके शब्दावली सम्बन्धी ज्ञान की क्या दशा होगी, इसका अनुमान सहज ही में लगाया जा सकता है।

मैं एक छोटा सा उदाहरण लेता हूँ। एक कहार, एक नाई और एक धोबी के बच्चे को लीजिए, और उन तीनों को निम्नलिखित तीन शब्द बताइए—

ट्रायङ्गिल, हाइड्रोजन, प्वाइण्ट

और फिर इन्हीं तीनों के हिन्दी पर्याय

त्रिभुज, उदजन, बिन्दु

बताइए। अगले दिन देखिये कि उन बच्चों को हिन्दी शब्द अधिक याद हैं या अंग्रेज़ी शब्द। मुझे पूरा विश्वास है कि उन तीनों को, चाहे वह सर्वथा अशिक्षित हों, हिन्दी शब्द ही अधिक याद होंगे। और जब हमारे विद्यार्थी हिन्दी शिक्षा-प्राप्त होंगे और अंग्रेज़ी से अपेक्षाकृत अनभिज्ञ होंगे तब तो उनकी हिन्दी और अंग्रेज़ी शब्द-ग्रहण-शक्ति में आकाश पाताल का अन्तर पड़ जायगा। एक हिन्दी का विद्यार्थी 'त्रिभुज' का अर्थ जानने से पहले भी 'त्रिभुज' शब्द से सर्वथा अपरिचित नहीं होगा। क्योंकि वह जानता है कि 'त्रि' का क्या अर्थ है और 'भुज' का क्या अर्थ है। यदि उसने 'उदजन' शब्द पहले न भी सुना हो तो भी 'उद' और 'जन' के

उच्चारण से वह सर्वथा अपरन्चित नहीं है । क्योंकि वह हिन्दी के बहुत शब्दों में इस प्रकार के उच्चारणों का प्रयोग कर चुका है जैसे 'उदास' और 'राजन' में । परन्तु Hydro और gen के उच्चारण से वह सर्वथा अपरिचित है । अतएव अंग्रेज़ी शब्दोंकी अपेक्षा हिन्दी शब्द उसे अधिक सुगम, बोधगम्य और ग्राह्य होंगे ।

अब मैं दूसरे तर्क पर आता हूँ । यह कहना तथ्यहीन है कि हमारे विद्यार्थी और अध्यापक अंग्रेज़ी शब्दावली तो पढ़ ही चुके हैं । उनके ऊपर एक दूसरी शब्दावली का बोझ क्यों डाला जाय ! प्रश्न केवल विद्यार्थियों और अध्यापकों की वर्तमान पीढ़ी का ही नहीं है । प्रश्न भविष्य की असंख्य पीढ़ियों का है । किसी राष्ट्र के इतिहास में एक या दो पीढ़ियों का महत्व नगण्य है । यदि हम किसी उपाय से आगामी पीढ़ियों का मार्ग सरल और प्रशस्त कर सकें तो क्यों न करें ? यदि इस उद्योग में वर्तमान पीढ़ी को असाधारण भार उठाना पड़े तो कोई चिन्ता नहीं । जो लोग परिवर्तन काल में रहते हैं, उन्हें तो थोड़ा बहुत असाधारण कष्ट झेलना ही पड़ता है । अतएव इस तर्क को तो मैं यहीं छोड़े देता हूँ ।

अब प्रश्न रह गया अन्तर्राष्ट्रीय सम्पर्क का । सारे देश के निवासियों में से कितने ऐसे हैं जो विश्वविद्यालयों की उच्च शिक्षा प्राप्त करते हैं । इन उच्चशिक्षा-प्राप्त मनुष्यों में से भी कितने ऐसे हैं जो उच्चतम उपाधि प्राप्त करके अनुसन्धान कार्य करते हैं । किसी भी देश में ऐसे अनुसन्धानकर्त्ताओं की संख्या पूरे देश की जन संख्या का एक प्रतिशत भाग भी न होगी । इन थोड़े से व्यक्तियों को ही अन्य राष्ट्रों के वैज्ञानिक साहित्य के अध्ययन की आवश्यकता पड़ती है । क्या हम इन १ प्रतिशत व्यक्तियों के कारण देश के ९९ प्रतिशत निवासियों पर एक जटिल विदेशी भाषा की दुरूह वैज्ञानिक शब्दावली लाद दें ? यह कहाँ की बुद्धिमानी होगी । देश की शिक्षा नीति ९९ प्रतिशत जनता की सुविधा पर आधारित होनी चाहिए, न कि १ प्रतिशत की ।

एक बात और भी ध्यान देने योग्य है। हमारे अनुसन्धान छात्रों का कार्य आजकल भी केवल अंग्रेज़ी से नहीं चलता। उनमें से बहुतों को फ्रेंच और जर्मन पढ़नी पड़ती है। और देश के कुछ वैज्ञानिक रशन और इटैलियन का भी अध्ययन करते हैं, और विज्ञान के अनुसन्धान छात्रों के लिए कई यूरोपीय भाषाओं का अध्ययन आवश्यक बताते हैं। भविष्य में इस स्थिति में थोड़ा सा ही अन्तर पड़ेगा। हमारे गवेषणा छात्रों को जैसे आज फ्रेंच और जर्मन पढ़नी पड़ती है, वैसे ही अंग्रेज़ी भी पढ़नी पड़ेगी। इसके अतिरिक्त हम यह तो नहीं कहते कि अंग्रेज़ी को देश से बोरिया बँधना निकालकर बाहर फेंक दिया जायगा। हमारे देश की उच्च शिक्षा में अंग्रेज़ी का कोई न कोई स्थान अवश्य ही रहेगा, चाहे अनिवार्य रूप में अथवा वैकल्पिक रूप में। यदि हम चाहें तो यह नियम बना सकते हैं कि उन्हीं छात्रों को गवेषणा करने की अनुज्ञा दी जायगी जो कालिज की कक्षायें अंग्रेज़ी लेकर पास करेंगे। इस प्रकार ऐसे छात्रों की आवश्यकता की पूर्ति हो जायेगी और देश की साधारण जनता पर इसके कारण कोई अनावश्यक बोझ भी नहीं पड़ेगा।

## शब्दावली का इतिहास

जहाँ तक मुझे पता है एक भारतीय भाषा में वैज्ञानिक साहित्य निर्माण करने का प्रथम प्रयास सन् १८८८ में बड़ौदा में हुआ था। महाराजा सयाजीराव गायकवाड़ ने इस कार्य के लिए ५००००) का दान दिया था। कला-भवन, बड़ौदा के कार्यकर्त्ता प्रो० गज्जर ने कई वर्ष यह कार्य किया और कुछ पुस्तकें भी प्रकाशित कीं। परन्तु, जैसा उन्होंने कला-भवन के वार्षिक विवरणों में स्वीकार किया है, भारतीय भाषाओं में पारिभाषिक शब्दों के अभाव के कारण उस संस्था की गाड़ी ठप होगई। उन्होंने भारतीय भाषाओं में एक शब्द-कोष बनाने का उद्योग भी किया परन्तु उसमें उन्हें विशेष सफलता नहीं मिली।

वैज्ञानिक शब्दावली सम्बन्धी दूसरा प्रयोग कलकत्ते के बंगीय साहित्य परिषद् ने किया। इस संस्था ने रसायन, भूगोल और खगोल की शब्द-सूचियाँ प्रकाशित कीं परन्तु थोड़े ही समय पश्चात् इस संस्था का कार्य मन्द पड़ गया और इस प्रकार शब्दावली सम्बन्धी प्रयास भी समाप्त हो गया।

हिन्दी में वैज्ञानिक शब्दावली निर्माण का प्रथम प्रयास काशी नागरी प्रचारिणी सभा ने किया। उक्त सभाने सन् १९०८ में एक पारिभाषिक शब्दावली समिति बनाई। इस समिति को पं० सुधाकर द्विवेदी का सहयोग प्राप्त था। द्विवेदीजी इससे पूर्व भी वर्षों से हिन्दी में गणितीय विषयों की पुस्तकें लिख रहे थे। आपने बहुत से प्राचीन गणितीय विषयों के शब्दों को खोजकर अपना लिया था और कुछ नये शब्द भी बनाये थे।

इस शब्दावली समिति ने ८ वर्ष के परिश्रम के पश्चात् एक हिन्दी वैज्ञानिक शब्दावली प्रकाशित की जिसमें गणित, दर्शन, भौतिकी (Physics) अर्थ-शास्त्र, भूगोल और खगोल के विषयों का समावेश था। इस शब्दावली का सम्पादन प्रसिद्ध हिन्दी सेवी स्वर्गीय बा० श्याम सुन्दरदास ने किया था। सन् १९३० में सभा ने शब्दावली की पुनरावृत्ति के लिए एक समिति बनाई जिसके अधिकांश सदस्य काशी हिन्दू विश्व-विद्यालय के वैज्ञानिक विषयों के अध्यापक थे। इस समिति ने वैज्ञानिक शब्दावली को परिष्कृत रूप में सन् १९३१ में प्रकाशित किया। यह शब्दावली बहुत उपयोगी सिद्ध हुई है और अभी तक भारत के हिन्दी भाषी वैज्ञानिकों में प्रमाणिक मानी जाती है।

सन् १९४४ में प्रयाग के भारतीय हिन्दी परिषद् ने विज्ञान के छः मुख्य विषयों की शब्दावली के निर्माण में हाथ लगाया : गणित, भौतिकी, रसायन, खगोल, औद्भिदी (Botany) और प्राणिकी। यह शब्दावली हस्तलिपि रूप में तैयार हो गई है और शीघ्र ही प्रकाशित होनेवाली है।

इस दिशा में प्रयाग के विज्ञान परिषद् का कार्य भी उल्लेखनीय है।

इस परिषद ने पिछले २४ वर्षों में हिन्दी की बड़ी सेवा की है। इसने इस अवधि में सरल विज्ञान और उद्योग धन्धों पर ३० से अधिक पुस्तकें प्रकाशित की हैं और एक रसायन शब्द सूची का निर्माण भी किया है।

परन्तु इस दिशा में पिछले पाँच छः वर्षों में जो कार्य सरस्वती विहार, नागपुर के अधिष्ठाता डा० रघुवीर ने किया है, विशेषरूप से प्रशंसनीय है। उक्त डाक्टर जी ने 'आँग्ल भारतीय महाकोष' का निर्माण किया है। आप का उद्देश्य है ज्ञान के समस्त विषयों—लगभग—६००—में एक सम्पूर्ण पारिभाषिक कोष का निर्माण करना। अभी तक आपने उसके दो ही भाग प्रकाशित किये हैं—भाग १ 'अप्रांगारिक रसायन' (Inorganic Chemistry) का, और भाग २ 'रासायनिक साधित्र' (Chemical Apparatus) का। इस महाकोष की दो विशेषतायें हैं :—

१—इसमें केवल मौलिक शब्दों के ही पर्याय नहीं दिए गए हैं वरन ऐसे शब्दों से उत्पन्न समस्त शब्दों के पर्यायों का भी समावेश है।

२—इस प्रयास का उद्देश्य है भारत की समस्त भाषाओं के लिए एक ही शब्दावली का निर्माण करना। और इस हेतु इस महाकोष में समस्त शब्द शुद्ध संस्कृत से लिए गए हैं।

यह महाकोष अपने ढंग का अनूठा है। यदि यह कहा जाय कि हिन्दी पारिभाषिक शब्दावली के क्षेत्र में यह प्रथम पद्धतिशील, विस्तृत और आत्मसम्पूर्ण प्रयास है तो इसमें तनिक भी अत्युक्ति न होगी। देखना है वैज्ञानिक जगत इसका कहाँ तक स्वागत करता है।

# ( २ ) गणितीय शब्दावली

आज कल देश की कई संस्थायें पारिभाषिक शब्दावली की समस्या को सुलझाने के प्रयत्न में संलग्न हैं। परन्तु इन संस्थाओं में आपस में कोई सहयोग नहीं है। इतने बड़े देशमें किसी भी प्रश्न पर मत मतान्तर होना स्वाभाविक ही है। कुछ व्यक्तियों का तो यह विचार है कि हमें किसी भी विदेशी शब्द को अपनाना नहीं चाहिए। जो शब्द हमारी भाषा में चालू हो गए हैं, उन्हें भी निकाल बाहर करना चाहिए। यह लोग तो "लालटैन" को 'हस्त-काच दीपिका' या 'प्रकाश-मन्दिर' और रेल्वे स्टेशन को 'पटरी-गाड़ी-विराम-स्थल' या 'भ.प गाड़ी विराम-स्थल' कहना पसन्द करेंगे। इसको तो मैं केवल दृष्टि की संकीर्णता समझता हूँ। जिस प्रकार स्वस्थ्य मनुष्य उसे कहते हैं जो अधिक से अधिक भोजन हज़म कर सके, उसी प्रकार जीवित भाषा उसी भाषा को कहेंगे जो अधिक से अधिक शब्द पचा सके। यदि अंग्रेज़ी में से समस्त जर्मन, ग्रीक, लैटिन आदि भाषाओं के शब्द निकाल दिए जायँ तो पता नहीं अंग्रेजी में कितने शब्द बचेंगे। आज भारतवर्ष का बच्चा २ समझता है कि अञ्जन, स्टेशन और रेडियो किसे कहते हैं। यदि इन शब्दों के लिए भी नये शब्द गढे जायँ तो देश भरमें उन शब्दों का नये सिरे से प्रचार करना होगा और देश के भावी युवकों के मस्तिष्क पर एक भारी बोझ आ पड़ेगा। ऐसी योजना न आवश्यक है न वाँछनीय, न सम्भव।

दूसरा मत उन व्यक्तियों का है जिनके विचार में हमें समस्त पारिभाषिक शब्द अंग्रेज़ी से ज्यों के त्यों ले लेने चाहिए, जैसा कि जापान ने किया है। ऐसा करने से एक लाभ तो अवश्य होगा। आज कल बहुत से कार्यकर्ताओं की शक्ति जो पारिभाषिक शब्दावली बनाने में खर्च हो रही है, सब बच रहेगी और रचनात्मक कार्य में लग जायगी। परन्तु सब दृष्टि कोणों से विचार करने से क्या ऐसी योजना स्तुत्य होगी? भारत

की यदि अशिक्षित जनता को छोड़ भी दें तो—अर्धशिक्षित जनता—या केवल भारतीय-भाषा-भाषी जनता के लिए अंग्रेज़ी शब्दों का सीखना सरल है या भारतीय भाषाओं के शब्दों का ? परीक्षण के लिए एक बच्चे, एक धोबी और एक कहार को एकत्र कर लीजिए और उन्हें दो शब्द अंग्रेज़ी के, औक्सीजन ( Oxygen ) और क्वाड्रीलैटरल ( Quadri-lateral ) और दोनों के हिन्दी पर्याय 'ओषजन' और 'चतुर्भुज' याद करा दीजिए। फिर अगले दिन उनसे पूछ कर देखिए कि उन्हें अंग्रेज़ी शब्द याद हैं या हिन्दी शब्द। उपरिलिखित मत के समर्थक यह कहते हैं कि आज कल सब विद्यार्थी अंग्रेज़ी शब्द याद करते हैं। यदि हम हिन्दी में एक नयी शब्दावली बनायेंगे तो उन्हें नये सिरे से हिन्दी शब्द याद करने पड़ेंगे। इससे उन्हें दुहरा परिश्रम करना पड़ेगा। परन्तु यह कठिनाई केवल वर्तमान पीढ़ी के विद्यार्थियों को ही पड़ेगी। अगली पीढ़ी के विद्यार्थी स्कूल से ही हिन्दी शब्द सीखेंगे, उन्हें अंग्रेज़ी शब्दों के सीखने की आवश्यकता ही नहीं पड़ेगी।

इन दोनों मार्गों के बीच में एक मध्य पथ भी है। जो शब्द हमारी भाषा में चालू हो गए हैं, उन्हें ज्यों का त्यों रहने दिया जाय चाहे वह शब्द किसी भी स्वदेशी या विदेशी भाषा की उपज हों। 'फाउण्टेन-पेन' को 'निर्झरिणी' और 'रेडियो' को 'नभोवाणी' बनाने की कोई आवश्यकता नहीं। इस तरह ज्ञात नामों के स्थान पर कठिन अज्ञात नाम रखना कहाँ तक युक्तिसङ्गत होगा ? आज से लगभग १५ वर्ष पूर्व काशी नागरी प्रचारिणी सभा ने एक वैज्ञानिक शब्दावली तैयार की थी। उस शब्दावली के बहुत से शब्द ऐसे हैं जो वैज्ञानिक पुस्तकों में प्रचलित हो गए हैं। 'इन सर्किल' ( In circle ) को सब लेखक अन्तःवृत्त और डाइनैमिक्स ( Dynamics ) को गतिविज्ञान लिखते हैं। इस प्रकार के जितने शब्द चालू हो गए हैं, उनमें कोई संशोधन करना उचित न होगा जब तक कि पर्याय बिल्कुल ही अनुपयुक्त या कठिन न हों। उस शब्दावली

में कुछ शब्द अवश्य ऐसे हैं जो या तो बहुत बड़े हैं या अन्य कारणों से अनुपयुक्त हैं। ऐसे शब्दों को बदलना होगा। 'वर्टिकल' (Vertical) का पर्याय 'ऊर्ध्वाधर' बहुत बड़ा और कठिन है। हम 'वर्टिकल' को 'ऊर्ध्व' 'हौरीज़ौण्टल' (Hotizontal) को 'क्षैतिज' और 'स्लैण्ट' (Slant) को 'तिरछा' कह सकते हैं। इसी प्रकार का एक लम्बा शब्द है 'नाभिग लम्ब जीवा' जो (Latus Rectum) का पर्याय है। इसका काम हम छोटे से शब्द 'उत्थान' से ले सकते हैं। मैं यहाँ लम्बे शब्दों के केवल दो उदाहरण और देता हूँ:—

| | |
|---|---|
| Epi-cycloid | बहिश्चक्र वृत्तजात |
| Epi-trocoid | बहिर्वक्र वृत्तजात |

इस सम्बन्ध में मेरे प्रस्तावित शब्द ये हैं:—

| | |
|---|---|
| Cycle | चक्र |
| Cyclic | चक्री, चक्रीय |
| Cyclide | गोलज |
| Cycloid | चक्रज |
| Cycloidal | चक्रजी |
| Trochoid | वक्रज |
| Epi-cycloid | प्राग्चक्रज |
| Epi-trochoid | प्राग्वक्रज |
| Hypo-cycloid | पराचक्रज |
| Hypo-trochoid | परावक्रज |

इस बात का उद्योग भी होना चाहिए कि समस्त भारतीय भाषाओं में एक ही पारिभाषिक शब्दावली बन जाय। ऐसा तभी हो सकेगा जब समस्त नये शब्द संस्कृत मूल से लिये जायँ। इस दिशा में डा० रघुवीर का कार्य स्तुत्य है। उन्होंने हाइड्रोजन (Hydrogen) और आक्सिजन

(Oxygen) के लिए नए शब्द 'उदजन' और 'जारक' बनाए हैं। यह असम्भव नहीं है कि इन्हीं शब्दों को भारत की समस्त भाषायें (उर्दू को छोड़कर) स्वीकार कर लें। कितना अच्छा होता यदि उर्दू भाषी भी इस नामावली को अपना लेते। परन्तु उन लोगों को तो संस्कृत के नाम से चिढ़ है। वह तो अपना स्फुरण अरबी और फारसी से लेते हैं। उस्मानिया विश्वविद्यालय ने जो नामावली तैयार की है उसमें इन दोनों गैसों के नाम हैं 'हमज़ीन' और 'मायीन'। यह सोलह आने विदेशी शब्द किसी भी अन्य भारतीय भाषा को स्वीकार नहीं हो सकते। समस्त देश की एक शब्दावली बनाने के लिए उसी मार्ग का अवलम्बन करना होगा जिसका डा० रघुवीर कर रहे हैं।

कुछ लोगों का मत है कि प्रत्येक अंग्रेज़ी शब्द के लिए एक ही हिन्दी पर्याय होना चाहिए, परन्तु यह सम्भव नहीं है। यह अंग्रेज़ी की विशेषता (या दोष?) है कि अधिकांश शब्दों के कई कई अर्थ होते हैं। इन सब अर्थों के लिए हिन्दी का एक ही पर्याय होना युक्तिसङ्गत नहीं है। यह बात मैं तीन शब्दों के उदाहरण लेकर दिखाता हूँ, एक ऐसे शब्द का जिसका अर्थ पारिभाषिक विषयमें साधारण अर्थ से भिन्न हो जाता है, दूसरा एक अर्ध-पारिभाषिक शब्द का और तीसरा एक पारिभाषिक शब्द का।

### (1) Sense

| | |
|---|---|
| Sense | समझ |
| In what sense have you used the expression ? | तुमने व्यंजक का प्रयोग किस अर्थ में किया है। |
| What is the sense of the statement ? | वक्तव्य का आशय क्या है ? |
| In the same sense = taken the same way round (Mathematical) | एक ही दिशा में |

(2) Standard

| | |
|---|---|
| Standard of measurement | मापदण्ड |
| Standard of living | जीवन का स्तर |
| Standard dictionary | प्रामाणिक शब्द-कोष |
| Standard formula | नियत सूत्र |

(3) Compound

| | |
|---|---|
| Compound Addition | मिश्रयोग |
| Compound Interest | चक्रवृद्धि |
| To compound (forces) | (बल) संयोजन करना |

इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि भिन्न २ अर्थों के भिन्न २ पर्याय बनाने पड़ेंगे। साथ ही, यह उद्योग करना चाहिए कि यथा-साध्य हिन्दी का प्रत्येक शब्द केवल एक ही अर्थ के लिए नियुक्त किया जाय। इन पंक्तियों के लेखक ने शब्दावली बनाने में इस उद्देश्य की पूर्त्ति का गंभीर प्रयत्न किया है। हिन्दी में 'घन' शब्द अभी तक तीन अर्थों का द्योतक है:–Third power, cube और Solid. इन तीन शब्दों के लिए मेरे प्रस्तावित पर्याय ये हैं :—

| | |
|---|---|
| Third power | घन |
| Cube | वर्गज |
| Solid | ठोस |

हिन्दी शब्द 'श्रेणी' के भी कई अर्थ हैं:–पंक्ति, सेना, जुलूस, कक्षा, array, series। इनमें से पहिले तीन अर्थ तो साधारण बोलचाल के हैं, शेष तीनों गणित के पारिभाषिक शब्द हैं। इस सम्बन्ध में हमें गणित में पाँच शब्दों के पर्याय बनाने होंगे :—class, series, array, matrix, determinant. इनमें से अन्तिम शब्द के लिए तो 'सारणिक' शब्द बन चुका है। शेष चारों के लिए हम इस प्रकार शब्द नियुक्त कर सकते हैं :—

| | |
|---|---|
| Class | वर्ग (जो प्रचलित है) |
| Series | श्रेणी (जो प्रचलित है) |
| Array | सरणी |
| Matrix | व्यूह |

इस प्रकार 'श्रेणी' शब्द केवल एक ही अर्थ में लिया जायगा और भ्रान्ति की सम्भावना बिल्कुल नहीं रहेगी । इसी प्रकार बहुत से शब्दों का हम केवल एक ही अर्थ में प्रयोग कर सकते हैं । परन्तु यह सब दशाओं में सम्भव नहीं है। कुछ शब्द जो रूढ़ हो गए हैं, उन्हें हटाना वांछनीय नहीं है। 'सम' का शब्द कई अर्थों में प्रचलित हो चुका है:—

| | |
|---|---|
| (१) सम | = बराबर |
| समभुजीय | = Equilateral |
| समकौणिक | = Equi-angular |
| समता | = Equality |
| (२) सम | = Regular ( समभुजीय और समकौणिक ) |
| सम बहुभुज | = Regular polygon |
| (३) सम | = चौरस |
| समतल | = Plane, plane surface |
| समतल भूमि | = चौरस भूमि |
| विषमतल | = Rough surface, रूक्ष भूमि |
| (४) सम | = Uniform (constant) |
| सम गतिवृद्धि | = Uniform acceleration |
| (५) सम | = Uniform ( of uniform material ) |
| सम छड़ | = Uniform rod |
| (६) सम | = एक |

समरैखिक = Collinear
समन्वृत्तीय = Concyclic
(७) सम ( संख्या ) = Even (number)

(८) समकोण— Right Angle में 'सम' का विशेष अर्थ है। इसका नाम 'समकोण' इसलिए रक्खा गया होगा कि इस दशा में दोनों संलग्न कोण बराबर हो जाते हैं। परन्तु यह अर्थ विशेष है, इसमें केवल 'बराबर' की ही धारणा नहीं है। आज हम Right Angle को ही 'समकोण' कहते हैं। Equal Angles को 'समकोण' नहीं कहते बल्कि 'समान कोण' कहते हैं। 'समान' का वास्तविक अर्थ है like परन्तु समस्त गणितीय पुस्तकों में 'समान' 'बराबर' के अर्थ में प्रयुक्त हो चुका है। गणितीय शब्दावली में इस अर्थ का बदलना सम्भव नहीं है। न्यायतः हमें equality के लिए 'समानता' कहना चाहिए परन्तु यह असम्भव है क्योंकि आज तक 'समानता' कभी इस अर्थ में प्रयुक्त नहीं हुआ। इस लिए साधारण जनता 'समानता' से likeness का अर्थ लगायेगी। अतः हमें अपनी शब्दावली इस प्रकार बनानी पड़ेगी :—

| | |
|---|---|
| Equal Angles | समान कोण |
| Equality | समता |
| Like terms | सजातीय पद |
| Likeness | सजातीयता |

ऊपर लिखे उदाहरणों से स्पष्ट है कि शब्द 'सम' कई भिन्न २ अर्थों में रूढ़ हो चुका है। इस शब्दावली में हेरफेर करना उचित नहीं है। कुछ लोग यह कह सकते हैं कि छठे अर्थ को तो हम हटा सकते हैं। collinear को हम 'एकरैखिक' और concyclic को 'एकवृत्तीय' कह सकते हैं। परन्तु ऐसी दशा में Non collinear को 'अनेक-रैखिक' या अ–एकरैखिक या वि–एकरैखिक कहना होगा। यह शब्द बहुत ही भद्दे और अनुपयुक्त होंगे।' अतः मेरे विचार में शब्दावली इस प्रकार की होनी चाहिए:—

| | | |
|---|---|---|
| Collinear | = | संरैखिक |
| Non-collinear | = | असरैखिक |
| Coplanar | = | समतली |
| Non-coplanar | = | असमतली |
| Concyclic | = | संवृत्तीय |
| Non-concyclic | = | असंवृत्तीय |

पारिभाषिक शब्द जहाँ तक हो सके सरल और छोटे होने चाहिए। गणित की पुरानी पुस्तकों में theorem को प्रमेयोपपाद्य और problem को निर्मेयोपपाद्य कहते थे। यह नाम इतने बड़े थे कि किसी समय में भी इनका चालू होना कठिन था। इन्हीं शब्दों के संक्षिप्त रूप 'प्रमेय' और 'निर्मेय' आजकल गणित की समस्त पुस्तकों में प्रचलित हो गए हैं। prism और pyramid के लिए अभी तक गणित की पुस्तकों में 'समपार्श्व' और 'सूचीस्तम्भ' शब्दों का उपयोग हो रहा है। इन नामों का उच्चारण कठिन है। यह आवश्यक है कि इनके नाम बदले जायँ। यदि हम 'समपार्श्व' के स्थान पर 'समकोर' कहें तो क्या हानि है? 'समकोर' का तात्पर्य एक ऐसे ठोस से है जिसके 'कोर' (Edges) बराबर हों। अतः 'समकोर' से Prism का ही मतलब निकलेगा। इसी ठोस का एक दूसरा उपयुक्त नाम 'संक्षेत्र' भी हो सकता है। pyramid के लिए एक अन्य पुराने शब्द 'स्तूप' का प्रयोग हो सकता है। यह नाम पुराने समय में कई प्रकार की ठोस आकृतियों के लिए प्रयुक्त होता था जिनमें से एक pyramid की आकृति भी थी। जब इतना सरल और छोटा नाम मिल रहा है तो इसे क्यों न अपना लिया जाय? Approximation का पुराना पर्याय 'सन्निकटीकरण' बहुत कर्ण-कटु लगता है। मेरे विचार में इस शब्द के लिए 'उपनयन' अथवा 'उपसदन' कहें तो बहुत उपयुक्त होगा।

कुछ सज्जनों का मत है कि हमें समस्त अंग्रेज़ी शब्दों का यथा तथा शब्दानुवाद कर देना चाहिए, शब्दों के अर्थ पर बिल्कुल ध्यान नहीं देना

चाहिए । ऐसी नीति तनिक भी युक्तिसंगत न होगी । Calculus का वास्तविक अर्थ कङ्कड़ है। तो क्या आज हम Differential calculus को 'चलन कलन' न कह कर 'अन्तरीय कङ्कड़' कहें ? ऑडिटर (Auditor) का शाब्दिक अर्थ है 'सुनने वाला' । अनुमान से कह सकते हैं कि आरम्भ में ऑडिटर किसी संस्था के भिन्न २ कर्मचारियों से एक दूसरे की शिकायतें सुना करता होगा । परन्तु आज इसका काम केवल 'आय-व्यय' परीक्षण ही रह गया है । इसी लिए भिन्न २ संस्थाओं में ऑडिटर का पर्याय 'निरीक्षक' या 'आय-व्यय परीक्षक' रखा जाता है । यदि हम इसको 'सुनक' कहना चाहें तो कहाँ तक उचित होगा ? स्पष्ट है कि पारिभाषिक शब्द बनाने में अर्थ पर ही विशेषरूप से ध्यान देना होगा । (वर्चुअल) (Virtual) का शाब्दिक अर्थ है 'वास्तविक' । अतः हम गणित में वर्चुअल वर्क (Virtual Work) का शाब्दिक अनुवाद 'वास्तविक कार्य' कर सकते हैं । परन्तु आधुनिक गणित में इसका अर्थ 'वर्चुअल' का बिल्कुल उल्टा है । 'वर्चुअल वर्क' उस 'कार्य' को कहते हैं जो देखने में वास्तविक सा प्रतीत हो परन्तु यथार्थ में केवल काल्पनिक हो । अतः 'वर्चुअल वर्क' को 'वास्तविक कार्य' के बदले 'आभास कार्य' कहना होगा ।

इसके विपरीत कुछ लोग दूसरे ही छोर पर पहुँच जाते हैं । वह चाहते हैं कि पर्यायवाची शब्द में अर्थ का इतना समावेश हो कि शब्द की सारी परिभाषा उससे स्पष्ट हो जाय । Parallelopiped का पुराना नाम है 'समानान्तर षड्फलक' । इस नाम से ठोस की परिभाषा तो बिल्कुल स्पष्ट हो गई—ऐसा ठोस जिसमें छः फलक (faces) हों और सम्मुख फलक समानान्तर हों ।' परन्तु क्या वास्तव में इस गाढ़ी भरे नाम—समानान्तर षड्फलक—के बिना काम नहीं चल सकता ? इस सम्बन्ध में अपने तीन चार प्रस्तावित नाम मैं यहाँ देता हूँ :—

| अंग्रेज़ी नाम | पुराना नाम | मेरा प्रस्तावित नाम |
|---|---|---|
| Parallelogram | समानान्तर चतुर्भुज | समानाभुज |
| Rhombus | सम चतुर्भुज | चतुः समभुज (र) |
| Trapezium | समलम्ब चतुर्भुज | समलम्ब (र) |
| Parallelopiped | समानान्तर षड्फलक | समानाफलक |

दो वृत्तों की 'रैडिकल ऐक्सिस' (Redical Axis) का यह गुण है कि 'यदि उसके किसी बिन्दु से दानों वृत्तों को स्पर्शी खींचे जायँ तो वह आपस में बराबर होंगे'। इसी लिए नागरी प्रचारिणी सभा की शब्दावली में इसका पर्याय 'समस्पर्शाक्ष' दिया है। इस नाम में 'रैडिकल ऐक्सिस' की सारी परिभाषा निहित है परन्तु इतने बड़े शब्द तो तभी बनाये जायँ जब छोटे शब्द बन न सकें। हम अपनी शब्दावली इस प्रकार क्यों न बनायें ?

| | |
|---|---|
| Root | मूल |
| Radical Sign | करणी चिन्ह |
| Radical Axis | मूलाक्ष |
| Radical Centre | मूल केन्द्र |

पाठक कहेंगे कि यहाँ शब्दानुवाद क्यों किया, अर्थानुवाद क्यों नहीं किया ? बात यह है कि शब्दावली का प्रधान नियम यह होना चाहिए कि शब्द सरल और छोटे बनें। शेष सब सिद्धान्त इस नियम पर बलिदान हो सकते हैं। इस नियम का उल्लंघन तभी करना चाहिए जब अर्थ का अनर्थ होता हो या किसी अन्य कारण से 'सरल और छोटा' शब्द अनुपयुक्त प्रतीत होता हो। ऑडिटर को 'सुनक' कहने में अर्थ का अनर्थ होता है, रैडिकल ऐक्सिस को 'मूलाक्ष' कहने में अर्थ का अनर्थ नहीं होता।

मेरे मित्र डा० राजनाथ* ने मुझे भौमिकी के दो बहुत ही सुन्दर शब्द बताये हैं। कभी कभी ऐसा होता है कि कोई नदी अपने पथ में एक

* काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के भौमिकी (Geology) विभाग के अध्यक्ष।

अर्ध-वृत्त बनाती हुई चलती है। कुछ वर्ष पश्चात् वह अर्ध-वृत्ताकार पथ को छोड़ कर सरल रेखा में चलने लगती है*। इस प्रकार छोड़े हुए अर्ध-वृत्त को भौमिकी की अंग्रेज़ी शब्दावली में 'आक्स-बो लाइन (Ox-bow line) कहते हैं। ग्रामीणों में इसका नाम 'छाड़न' है। दूसरा शब्द है 'Streamlet'। पहाड़ी लोग इसको 'डोरा' कहते हैं। 'several streamlets make a stream' का अनुवाद होगा—'कई डोरों के मिलने से एक नाला बनता है।' 'छाड़न' और 'डोरा' कितने सरल, छोटे और उपयुक्त शब्द हैं। भौमिकी की हिन्दी शब्दावली में क्यों न इन दोनों शब्दों को ज्यों का त्यों अपना लिया जाय?

अंग्रेज़ी में बहुत से पारिभाषिक शब्द ऐसे हैं जो संज्ञा और विशेषण दोनों का कार्य करते हैं। ऐसे शब्दों के लिए हिन्दी में दो पृथक् पृथक् पर्याय बनाने की कोई आवश्यकता नहीं। एक ही शब्द से काम चल सकता है। दो एक उदाहरणों पर विचार कर लीजिए:—

(1) Variable ( विशेषण ) =चल:—

X is a variable quantity

='य' एक चल राशि है।

Variable ( संज्ञा )=चल:—

How many variables are there in the equation?

= समीकरण में कितने चल हैं?

(2) Solid = ठोस:

A solid sphere floats in water

= एक ठोस गोला पानी में तैरता है।

Solid (संज्ञा) = ठोस:

Solids of Revolution are of three kinds

= परिक्रमण ठोस तीन प्रकार के होते हैं।

भाषा में यथाशक्ति सरलता लाने का उद्योग करना चाहिए। कुछ लेखक संज्ञा और विशेषण में सर्वथा अन्तर करना चाहते हैं। उपरिलिखित जिन दोनों वाक्यों में शब्द संज्ञा के रूप में आये हैं, उनके अनुवाद वे इस प्रकार करेंगे।

समीकरण में कितनी चल राशियाँ हैं?

परिक्रमण ठोस पिण्ड तीन प्रकार के होते हैं।

परन्तु यह अनुवाद Variable Quantity और solid body का हुआ, variable और solid का नहीं हुआ। वास्तविक अनुवाद करने के लिए 'चल' और 'चलराशि' के अतिरिक्त एक तीसरा शब्द Variable (संज्ञा) के लिए बनाना पड़ेगा। इसी प्रकार 'ठोस' और 'ठोसपिण्ड' के अतिरिक्त एक तीसरा शब्द solid (संज्ञा) के लिए बनाना पड़ेगा। परन्तु इतनी छानबीन की क्या आवश्यकता है? अंग्रेजी में कम से कम पारिभाषिक भाषा में एक ही शब्द अबाध्य रूप से संज्ञा और विशेषण दोनों का काम करता है। उसी प्रकार हम भी हिन्दी में, कम से कम पारिभाषिक विषयों की भाषा में दोनों का काम एक ही शब्द से क्यों न निकाल लें? भाषा को आवश्यकता से अधिक क्यों जटिल बनाया जाय?

पारिभाषिक शब्द के सम्बन्ध में एक बात यह भी ध्यान देने योग्य है कि अंग्रेजी में बहुत से शब्द ऐसे हैं जिनके साधारण अर्थों में बहुत सूक्ष्मान्तर है, परन्तु पारिभाषिक अर्थों में महान् अन्तर हो जाता है। साधारण बोलचाल में type, kind class, category, species, rank, degree-शब्दों के अर्थों में बहुत थोड़ा-थोड़ा अन्तर है। परन्तु गणितीय विषयों में इनमें से लगभग प्रत्येक का एक विशेष अर्थ है। अतः गणितीय शब्दावली में इन सबके लिए पृथक् पृथक् पर्याय नियुक्त करने होंगे। हमारी शब्दावली इस प्रकार की हो सकती है:—

| | |
|---|---|
| Type | प्रतिरूप |
| Kind | प्रकार |
| Class | वर्ग |
| Order (of a diff. coeff.) | वर्ण |
| Order (of terms) | क्रम |
| Category | जातिवर्ग, निकाय |
| Species | जाति |
| Rank (of a matrix) | पदवी |
| Degree (of an equation) | घात |
| Degree (in an angle) | अंश |

यदि किसी शब्द का पर्याय बनाना कठिन हो तो अंग्रेज़ी के शब्द ज्यों के त्यों लेने में कुछ हानि नहीं है, यदि शब्द सरल और छोटे हों। 'स्केल' को हम 'मापदण्ड' नहीं कह सकते क्योंकि 'मापदण्ड' हम 'standard' के अर्थ में ले चुके हैं। इसके अतिरिक्त 'स्केल' एक छोटा और सरल शब्द है जिसके याद करने में अशिक्षित लोगों को भी कठिनाई नहीं होगी। अतः 'स्केल' शब्द को हम ज्यों का त्यों अपना सकते हैं। इसी प्रकार का शब्द pole है जिसके चार अर्थ हैं :—

| | |
|---|---|
| Pole (of polar coordinates) | आदि बिन्दु |
| Pole and polar | ध्रुव और ध्रुवी |
| Pole (measure) | पोल |
| Pole (of a function) | ध्रुव बिन्दु |

परन्तु हम अंग्रेज़ी के केवल ऐसे ही शब्द ग्रहण कर सकते हैं जिन पर हिन्दी व्याकरण के नियमों का प्रयोग न करना पड़े। 'पोल' और 'स्केल' शब्दों को हम इसलिए अपना सकते हैं कि गणितीय भाषा में इन शब्दों के किसी रूपान्तर की आवश्यकता नहीं पड़ती। परन्तु यदि हम 'Graph,

शब्द को अपनाना चाहें तो Graphic, Graphical, Graphically और Graph-paper को क्रमश: 'ग्राफ़ीय' ग्राफ़ात्मक, ग्राफ़त: और ग्राफ़ पत्र कहना होगा। 'ग्राफ़-पत्र' को तो हिन्दी-भाषी कदाचित अंगीकार कर भी लें परन्तु अन्य शब्द कदापि स्वीकार नहीं हो सकते। इसलिए 'ग्राफ़' के लिए एक नये शब्द 'आलेख' का सृजन करना आवश्यक है। इस प्रकार उपरिलिखित शब्दों के पर्याय ये होंगे:—

| | |
|---|---|
| Graph | आलेख |
| Graph paper | आलेख-पत्र |
| Graphic-representation | आलैखिक प्रदर्शन |
| Graphical method | आलेख-विधि |
| Graphically | आलेखत: |

व्यक्तिवाचक शब्दों के पर्याय तो व्यक्तिवाचक ही बनाने पड़ेंगे। Abel's Theorem को 'ऐबेल का प्रमेय' के अतिरिक्त और कुछ भी कहना युक्तिसंगत न होगा। इस प्रकार के शब्दों में तो कोई कठिनाई नहीं पड़ेगी। परन्तु कुछ व्यञ्जक ऐसे हैं जिनके नाम विभक्ति रूप में नहीं हैं वरन् व्यक्तियों के नामों के रूपान्तर मात्र हैं। Jacobi's determinant का एक स्वतन्त्र नाम Jacobian ही पड़ गया है। इसी प्रकार Wronski's determinant का नाम Wronskian ही पड़ गया है। इन नामों के पर्याय यदि हम चाहें तो 'जैकोबी का सारणिक' और 'रौन्स्की का सारणिक' रख सकते हैं। परन्तु यहाँ एक बात विचारणीय है। जब हम Euler's constant कहते हैं तो उसका अर्थ होता है 'एक ऐसा अचल, जिसका अध्ययन या उपलंभन सबसे पहले औयलर ने किया था।' इसलिए इसे 'औयलर का अचल' कहना ही उचित होगा। इसी प्रकार यदि हम Jacobian को 'जैकोबी का सारणिक' कहें तो कोई विशेष हानि नहीं है। परन्तु Jacobian के विषय ने अपना एक स्वतंत्र अस्तित्व स्थापित कर लिया है जिसका

'सारणिक' के साधारण नियमों से कोई विशेष सम्बन्ध नहीं रह गया है। Jacobian के प्रसङ्ग का अब वास्तविक विश्लेषण (Real Analysis) में ऐसा ही स्थान है जैसा रेखागणित में वृत्त का या बीजगणित में निष्पत्ति और अनुपात' का। इसलिए यदि Jacobian का 'सारणिक' विषय से एक बिल्कुल स्वतन्त्र नाम रख दिया जाय तो अत्युत्तम होगा। अतः Jacobian को हिन्दी में भी 'जेकोबियन' ही क्यों न कहें? यदि यह व्यापक नियम बना लें कि अंग्रेज़ी के जो शब्द व्यक्तियों के नामों के रूपान्तर मात्र हैं, उन्हें ज्यों का त्यों हिन्दी में अपना लिया जाय तो बहुत सुविधाजनक होगा। इस प्रकार हिन्दी में भी Hessian को 'हेसियन' और 'Wronskian' को 'रौन्स्कियन' ही कहेंगे।

---

# ( ३ ) पारिभाषिक लिपि

आज कल 'नागरी लिपि में सुधार' का प्रश्न छिड़ा हुआ है। इस प्रश्न के व्यापक अङ्गों से तो मुझे इस समय कोई प्रयोजन नहीं है। यहाँ मुझे केवल उन्हीं अङ्गों पर विचार करना है जिनका सम्बन्ध पारिभाषिक शब्दावली से है। सबसे पहिली बात तो यह दृष्टिगोचर होती है कि अंग्रेज़ी में कुछ स्वर ऐसे हैं जिनके लिए हिन्दी में सम्वादी स्वर नहीं हैं, जैसे God और Hockey में 'o' का उच्चारण और Hat और And में 'A' का उच्चारण। लोग प्रायः Hat को 'हैट' और And को 'ऐण्ड' लिखते हैं। यह रीति अब लगभग सर्वव्यापी हो गई है। परन्तु अंग्रेज़ी के God को कुछ लोग गाड, कुछ गॉड और कुछ अन्य लोग 'गौड' लिखते हैं। प्रश्न यह है कि इन तीनों में से किस रूप को उचित माना जाय।

इसी प्रकार अंग्रेज़ी के शब्द 'Pen' के 'e' के उच्चारण के लिए हिन्दी में कोई स्वर नहीं है। हिन्दी भाषी इन शब्दों के लिखने में 'ए' की मात्रा से ही काम लेते हैं। अतः यह लोग Pen को पेन, Get को गेट, Pest को पेस्ट लिखते हैं। इस प्रकार अंग्रेज़ी के Get और Gate में, Pen और Pain में तथा Pest और Paste में कोई अन्तर नहीं रहता। इसलिए कुछ लोगों ने यह प्रस्तावित किया है कि अंग्रेज़ी के इस स्वर के लिए हिन्दी की 'ए' की उल्टी मात्रा निर्धारित की जाय। यदि यह प्रस्ताव मान लिया जाय तो हम उपरिलिखित शब्द इस प्रकार लिखेंगे :—

| | |
|---|---|
| Get गेट | Gate गेट |
| Pen पेन | Pain पेन |
| Pest पेस्ट | Paste पेस्ट |

यह प्रस्ताव तर्क-सम्मत तो प्रतीत होता है परन्तु युक्ति संगत नहीं है। प्रश्न यह है कि हम हिन्दी का पारिभाषिक शब्द-भाण्डार बढ़ाना चाहते हैं अथवा हिन्दी भाषियों को अंग्रेज़ी सिखाना चाहते हैं। जिस दिन हिन्दी

भाषियों को नागरी लिपि द्वारा अंग्रेज़ी का ज्ञान कराना होगा उस दिन तो नागरी लिपि अथवा वर्णमाला में थोड़े बहुत हेर फेर करने आवश्यक होंगे ही। परन्तु आज तो प्रश्न केवल हिन्दी की शब्द-सम्पत्ति बढ़ाने का है। इस अभिप्राय की पूर्त्ति के लिए यह बिल्कुल अनावश्यक है कि कोई नया स्वर बनाया जाय। जितनी जीवित भाषायें संसार में हैं सब की सब अन्य भाषाओं से शब्द ग्रहण करती हैं परन्तु वह उन शब्दों को अपनी लिपि और वर्णमाला के अनुसार तोड़ मरोड़ लेती है, और उन्हें अपने ही व्याकरण के नियमों से बाँधती हैं। उनके लिए कोई नया स्वर या व्यञ्जन नहीं बनातीं। चाणक्य का नाम अंग्रेज़ी में इस प्रकार Chanakya लिखा जाता है, 'ण' के लिए कोई नया व्यञ्जन नहीं बनाया जाता। गङ्गा जी के नाम को बिगाड़ कर अंग्रेज़ों ने Ganges बनाया है। यदि नाम न भी बिगाड़ा होता तो भी वह लोग गङ्गा को Ganga लिखते। 'ङ' के लिए कोई नया अक्षर नहीं बनाते। हिन्दी के अनेक शब्द और नाम ऐसे हैं जिन्हें अंग्रेज़ी में शुद्ध रूप में लिख ही नहीं सकते। ऐसे शब्दों का अंग्रेज़ी में निकटतम विकृत रूप ही लिखा जाता है और वही चालू हो जाता है जैसे विज्ञान—Vigyan या (Vijnan), दर्शन—Darshan, इतिहास—Itihas। केवल कहीं-कहीं वह लोग इतना अवश्य कर देते हैं कि ऐसे स्थलों पर n, d, t, के नीचे एक बिन्दी लगा देते हैं। परन्तु यह प्रथा भी सर्वव्यापी नहीं है। यदि आज हम अंग्रेज़ी नामों अथवा शब्दों को अपनी पारिभाषिक शब्दावली में ग्रहण करते समय नये-नये चिन्ह और स्वर बनाने लगें तो कल को यदि हम कोई शब्द फ्रेंच, जर्मन या रूसी भाषा से लेंगे तो कदाचित हमें और भी कई नए चिन्ह बनाने पड़ेंगे। इस प्रकार तो नये नये चिन्हों के निर्माण का कभी अन्त ही न होगा। जब हम Platt नाम हिन्दी में लिखते हैं तो 'प्लैट' लिखा जाता है, 'A' के उच्चारण के लिए कोई नया स्वर नहीं बनाया जाता। इसी प्रकार यदि हमको गणितज्ञ 'Abel' का नाम लिखना हो तो हम 'आबेल' या 'ऐबेल' क्यों न लिखें। उसके लिए एक नये स्वर 'ऑ' का सृजन क्यों करें?

अंग्रेज़ी का एक और भी उच्चारण है जिसके लिए हिन्दी में कोई चिन्ह नहीं है। अंग्रेज़ी के शब्द People को मैंने हिन्दी में कई प्रकार से लिखा देखा है—

पीपुल, पीपल, पीपिल, पीप्ल

वास्तव में यह चारों हिज्जे अशुद्ध हैं क्योंकि इनमें से एक भी उस उच्चारण का द्योतक नहीं है जो अंग्रेज़ी के शब्द People में समाविष्ट है। तो क्या हम इस उच्चारण के लिए भी एक नये चिन्ह की सृष्टि करें ? इस प्रकार तो हमारी चिन्ह सूची अथवा वर्णमाला बढ़ती ही चली जायगी। मेरी समझ में तो जहाँ कहीं हिन्दी में अंग्रेज़ी के किसी उच्चारण का अभाव दिखाई दे वहाँ निः संकोच रूप से उसके निकटतम हिन्दी उच्चारण के चिन्ह से काम लेना चाहिए। इस प्रकार के थोड़े से शब्दों और नामों के उदाहरण मैं यहाँ देता हूँ :—

| | |
|---|---|
| College | कॉलिज |
| Hockey | हॉकी |
| Gauss | गाउस |
| Wronski | रॉन्सकी |
| Landau | लॅण्डाउ |
| Hessian | हॅसियन |
| Euler | ऑयलर |
| Schlicht | श्लिख्ट |
| Rank | रैंक |
| Whipple | ह्विपिल |
| Littlewood | लिटिलवुड |

इस सम्बन्ध में एक प्रश्न और भी विचारणीय है। वह है विदेशियों के नामों के रूप का। फ्रेंच और जर्मनों के नामों के विकृत रूप ही अंग्रेज़ी में प्रचलित हो गए हैं। जैसे De Moivre का वास्तविक उच्चारण

"द:म्वाव्रे' था। परन्तु अंग्रेज़ी में अधिकतर लोग इसे 'डी मौयवर' पढ़ते हैं। अब प्रश्न यह है कि जब हम De Moivre का नाम हिन्दी में लिखें तो 'द:म्वाव्रे' लिखें या 'डीमौयवर'। हिन्दी लेखकों में इस प्रकार के नामों के लिखने की कोई निश्चित पद्धति नहीं है। मेरी समझ में जो नाम भारतवर्ष में जिस रूप में अंग्रेज़ी में प्रचलित हो गया है उसे हिन्दी में भी उसी रूप में लिखा जाय। अतः हम उपरिलिखित नाम को डी मौयवर लिखेंगे न कि द:म्वाव्रे। जिन नामों के दो या अधिक उच्चारण प्रचलित हों उनके वह उच्चारण लेंगे जो अधिक प्रचलित हों। अतः हम नामों को इस प्रकार लिखेंगे :—

| | |
|---|---|
| Dirichlet | डिरिच्लो |
| Des Cartes | द: कार्तें |
| Schwarz | श्वार्ज़ |
| Vander Pol | वैन्डर पोल |

# ( ४ ) भास्कर की शब्दावली

आजकल पारिभाषिक शब्दावली के क्षेत्र में बड़ी अराजकता फैली हुई है। अभी तक शब्दावली का प्रमापीकरण (स्टैंडर्डाइज़ेशन) नहीं हुआ है, अतः अधिकांश लेखक जब कोई पुस्तक लिखने बैठते हैं, तो मनमाने पारिभाषिक शब्द गढ़ लेते हैं। 'आक्सीजन' शब्द ही लीजिए। इसके लिए कुछ लेखकों ने 'अक्सजन' शब्द बना लिया है केवल अंग्रेज़ी के शब्द के ध्वनि सादृश्य के कारण। कुछ अन्य लेखक इसके स्थान पर 'ओषजन' और कुछ 'प्राण वायु' लिखते हैं। आज तक देश में इस ढंग की कोई आधिकारिक संस्था नहीं बनी जो विचार पूर्वक इन शब्दों का अध्ययन करे, और इनमें से जो सबसे उपयुक्त हों वह जनता के सम्मुख रखे। इस दिशा में 'सरस्वती विहार' का कार्य प्रशंसनीय और स्तुत्य है, परन्तु इस संस्था ने अभी तक केवल रसायन की ही शब्दावली बना पायी है।

यह प्रवृत्ति बहुत से लेखकों में पाई जाती है कि अंग्रेज़ी के शब्दों को ही तोड़ मरोड़ कर किसी प्रकार उनका हिन्दी पर्याय बना लिया जाय। एक लेखक ने अंग्रेज़ी शब्द 'केबिल' का पर्याय बनाया है 'कईबल' (वह वस्तु जिसमें कई बल अर्थात् लपेट पड़े हुए हों)। एक लेखक ने 'एमोनियम' का पर्याय बनाया है 'आम'। इसी प्रकार का एक पर्याय है 'नैत्रजन' 'नाइट्रोजन' के लिए। भला इस प्रकार भी कहीं शब्दावली बना करती है। शब्दावली बनाने के लिए तो एक नियमित पद्धति होनी चाहिए और इसका प्रयत्न सामूहिक रूप से होना चाहिए। भिन्न भिन्न लेखकों को यह स्वतन्त्रता नहीं होनी चाहिए कि मनमाने शब्द बनाते चले जायँ।

वैज्ञानिक शब्दावली के सम्बन्ध में सबसे पहली बात मस्तिष्क में यह आती है कि प्राचीन हिन्दू विज्ञान-की समस्त पुस्तकों का अवलोकन किया जाय और उनमें से सारे पारिभाषिक शब्द एकत्र किए जायँ। उनमें से

जितने शब्द ऐसे हों जो आधुनिक बहुल शब्दावली की आवश्यकताओं को पूरा कर सकें उन्हें ज्यों का त्यों अपना लिया जाय। इसमें सन्देह नहीं कि आधुनिक वैज्ञानिक विषयों के बहुत थोड़े पारिभाषिक शब्दों के पर्याय प्राचीन पुस्तकों में मिल सकेंगे, परन्तु चाहे इन शब्दों की प्रतिशतता बहुत ही कम हो, फिर भी यह परिश्रम करने ही योग्य है । इन पंक्तियों के लेखक का अब तक यह विचार था कि गणित की प्राचीन पुस्तकों में जितने उपयुक्त पारिभापिक शब्द थे सबका संकलन नागरी प्रचारिणी सभा की 'गणितीय शब्दावली' में हो चुका है । परन्तु जब प्रचीन ग्रन्थों को फिर एक बार देखने का अवसर मिला तो पता चला कि अभी बहुत से शब्द अछूते रह गए हैं । इन लेखों का एक मात्र उद्देश्य यही है कि गणित के प्राचीन ग्रन्थों में से खोज खोज कर पुराने शब्द निकाले जायँ।

इस लेख में भास्कर की प्रसिद्ध पुस्तक 'बीजगणितम्' के कुछ पारिभाषिक शब्द दिए जाते हैं, जिनपर कदाचित अभी तक गणित के विद्वानों का ध्यान नहीं गया है।

बीजगणित में दो प्रकार की संख्यायें होती हैं; 'अंकगणितीय' और 'बीजीय' । इन्हें अंग्रेज़ी में अरिथमेटिकल और अलजबरिकल नम्बर कहते हैं। व्यंजक

५ क + ६ य – ३

में क और य बीजीय संख्यायें हैं और ५, ६, ३ अंकगणितीय संख्यायें। इन्हें प्राचीन हिन्दू गणित में क्रमशः 'वर्ण' और 'रूप' कहते थे। इस व्यंजक में दो व्यंजक हैं और तीन रूप।

यदि किसी व्यंजक के समस्त पदों में एक ही वर्ण हों तो उन्हें 'सजातीय पद' कहते थे जैसे

५ ग – ३ ग + ७ ग

में तीन पद हैं जो सजातीय हैं, परन्तु व्यंजक

५ ग – ३ घ + ७ ग

में पहिले और तीसरे पद 'सजातीय' हैं; किन्तु दूसरा पद 'विजातीय'। इस पूरे व्यंजक को 'मिश्रित मान' कहेंगे।

हमारे प्राचीन ग्रन्थों की शब्दावली बहुत ही विकसित था। उनमें कुछ पारिभाषिक शब्द तो ऐसे थे जिनके लिए अंग्रेज़ी में भी स्वतन्त्र शब्द बनाने की आज तक आवश्यकता नहीं समझी गई। इनमें कुछ शब्द तो बहुत ही सरल और सुन्दर होते थे। यदि हम 'क' को 'क' से गुणा करें तो गुणनफल 'क वर्ग' कहलायेगा। इसी प्रकार क × क × क अर्थात् क³ को 'क घन' कहेंगे। इन भावों के लिए तो अंग्रेज़ी में भी शब्द विद्यमान हैं 'क स्क्वेयर्ड' और 'क क्यूब्ड'। परन्तु यदि हम दो विजातीय पदों क और ख का गुणन करें तो गुणनफल 'भावित' कहलाता है। अतः ५ क ख अथवा ७ य र ल 'भावित' हैं। गुणन चिन्ह को 'भा' कहते हैं। अतएव

७ × ५

को पढ़ेंगे ७ भा ५। अंग्रेज़ी में इसको कहते हैं ७ इनटू ५। 'भा' का पर्याय 'इनटू' है, परन्तु 'भावित' का अंग्रेज़ी में कोई पर्याय नहीं है।

यदि क को ख से भाग दें और शेष कुछ न बचे तो कहते हैं कि 'संख्या क शुद्ध हो गई।' परन्तु यदि कुछ शेष बच रहे तो उसे अपूर्ण भाग कहते हैं। संख्या ४२ सात से भाग देने से शुद्ध हो जाती है परन्तु ११ से भाग देने से भाग अपूर्ण रहता है।

दो करणियों के जोड़ने और घटाने की विधि भास्कर ने इस प्रकार दी है।

मान लो कि $\sqrt{३२}$ और $\sqrt{२}$ का योग और अन्तर निकालना है।

इन संख्याओं को क ३२ और क २ लिखा जाता था (क = करणी)।

इनको साधारण संख्याओं की भाँति जोड़ने से क ३४ आया।

इस संख्या क ३४ अर्थात् $\sqrt{३४}$ को महती संज्ञा कहेंगे।

और दोनों निर्दिष्ट संख्याओं के गुणन से क ६४ अर्थात् $\sqrt{६४}$ अर्थात् ८ प्राप्त हुआ।

इस संख्या के दुगुने के मूल को लघु संज्ञा कहेंगे।

अत: इस उदाहरण में लघु संज्ञा हुई $\sqrt{१६}$

और महती संज्ञा क ३४ और लघु संज्ञा क १६ को साधारण संख्याओं की भाँति जोड़ने से क ५० आया।

यही निर्दिष्ट संख्याओं का योग हुआ।

अर्थात् $\sqrt{३२} + \sqrt{२} = \sqrt{५०}$।

और महती संज्ञा से लघु संज्ञा घटाने से क १८ प्राप्त हुआ। यही निर्दिष्ट संख्याओं का अन्तर हुआ।

अर्थात् $\sqrt{३२} - \sqrt{२} = \sqrt{१८}$।

इस विधि की उपपत्ति बहुत सरल है। स्पष्ट है कि यह विधि निम्न-लिखित एकात्म्यों पर निर्भर है।

$$\sqrt{क} + \sqrt{ख} = \sqrt{क + ख + २\sqrt{कख}}$$

$$\sqrt{क} - \sqrt{ख} = \sqrt{क + ख - २\sqrt{कख}}$$

अब मान लो कि दो संख्याओं का लघुतम समापवर्त्य निकालना है। तो विधि इस प्रकार होगी।

भाजक भाज्य लब्धि

```
३९) ९० (२
    ७८
    ——
    १२) ३९ (३
        ३६
        ——
        ३) १२ (४
           १२
           ——
            ०
```

अब यदि इन लब्धियों और शून्य को ऊपर नीचे एक ऊर्ध्व रेखा में रखें तो इस प्रकार का संख्या कुलक प्राप्त होगा।

२
३
४
०

इस संख्या कुलक को वल्ली कहते हैं।

इस वल्ली में संख्यायों की संख्या ४ है जो एक सम संख्या है। अतः इसे सम वल्ली कहेंगे।

यदि संख्यायें ७७ और २८५ ली जायँ तो विधा इस प्रकार की होगी:-

```
भाजक भाज्य लब्धि
७७) २८५ (३
    २३१
    ----
    ५४) ७७ (१
        ५४
        ----
        २३) ५४ (२
            ४६
            ----
            ८) २३ (२
               १६
               ----
               ७) ८ (१
                  ७
                  ---
                  १) ७ (७
                     ७
                     ---
```

